सम्भाविता तेषु पदेषु पुम्भि-
लंब्ध्वा च साफल्यमसौ समग्रम् ।
ततोऽग्रहीद् दक्षतया प्रधान-
मन्त्रित्वमार्वाजतलोकचित्ता ।।५१।।

अलब्ध सा षोडशहायनान्तं
प्रधानमन्त्रीति पदं स्वदेशे ।
अभ्राजताऽसौ नृपनीतिचक्रे
प्रभास्वरः कोऽपि च केन्द्रबिन्दुः ।।५२।।

जनता द्वारा उन प्रसिद्ध पदों पर प्रतिष्ठा प्राप्त कर उन्होंने अपने लक्ष्य में पूर्ण सफलता प्राप्त की तथा अन्त में लोगों के मन को आकृष्ट करने वाले प्रधानमन्त्री पद को प्राप्त किया ।।५१।।

वे सोलह वर्ष तक अपने देश की प्रधानमन्त्री रहीं। वे सदा ही राजनीति के चक्रमण्डल में एक भास्वर केन्द्र-बिन्दु के समान शोभित होती रहीं ।।५२।।

51. She was praised by people in different positions successfully occupied by her and after capturing the minds of the people, she became the Prime Minister in her own right.

52. For sixteen years, she was the Prime Minister of the country. In political circles she shone as the glorious focal point.

सा राष्ट्रभक्त्या परिपूतचित्ता
तदेकतां सन्ततमाचकाङ्क्ष ।
शान्ति परं मानवताविकास-
मूलं सदाऽगायदनिन्द्यभावा ॥५३॥

वङ्गान् स्वतन्त्रानकरोदलीन-
देशान् कदाचित् सममेलयत्सा ।
तार्तीयविश्वस्य समुन्नतीनां
गरीयसी सा किल वैजयन्ती ॥५४॥

राष्ट्रभक्ति से पवित्र चित्त से वे सदा राष्ट्र की एकता की कामना करती रहीं। प्रशस्त भावों से समन्वित वे मानवता के विकास की मूलभूत शान्ति की गायक रहीं ॥५३॥

उन्होंने बँगला देश को स्वतन्त्र करवाया और गुटनिरपेक्ष देशों को मिलाया। निःसन्देह तृतीय विश्व की उन्नति की वे गरिमामय पताका थीं ॥५४॥

53. Pure in thoughts, due to her devotion to the country, she always desired the unity of thc country. She always said that peace was essential for the development of people.

54. She liberated Bangla Desh. She brought together the Non-aligned countries. She was the symbol of success for the development of the Third World.

कृषिप्रकर्षेऽर्थविकासकार्ये
समाजवादे दलितोद्धृतौ वा ।
समाधिकारे सुखसंविधानेऽ
ध्वनि स्तुता ढौकयति[1] स्म देशम् ॥५५॥

दुनोति लोकं परिवारदैर्घ्यं
नियोजनं तस्य भवेत्सुखाय ।
वैज्ञानिकी शक्तिरुदेतु नित्यं
शिवाय नो ध्वंसकृतेऽत्र लोके ॥५६॥

उन्होंने देश को उस मार्ग से चलाया जिसमें कृषि की प्रकर्षता आई, आर्थिक विकास हुआ, समाजवाद आया, दलितों का उद्धार हुआ, सब को समान अधिकार मिले तथा सुख प्राप्त हुआ ॥५५॥

बड़ा परिवार लोगों को दु:ख देता है, उसका नियोजन ही सुख का मूल है। संसार में विज्ञान-शक्ति का उदय मानव-कल्याण के लिए होना चाहिए, विनाश के लिए नहीं ॥५६॥

55. She took the countıy all the way toward agricultural development, economic development, socialism, upliftment of depressed classes, quality of life and overall improvement of life.

56. A large family is a cause of distress and controlled family is for happiness. May science and technology be developed for the good and not for the destruction of the world.

---

१. ढौकयति=गमयति । ढौकृ धातुर्गत्यर्थो भ्वादिगणस्थः ॥५५॥

सा प्रोद्धता धोरणि[1]रायुधानां
गिरेच्छनैर्मानववंशमूलम् ।
स्पर्धां जहात्वत्र समोऽपि लोकः
करोतु भूमिं लघु चैकनीडम् ॥५७॥

इतीव सर्वानुदबोधयत्सा
जनैः सदा द्राघयति[2] स्म मैत्रीम् ।
इयेष कर्तुं भुवि सुप्रतिष्ठा-
मधिश्रियं मानवतामवन्ध्याम् ॥५८॥

आयुधों की उद्धत परम्परा धीरे से मानव वंश के मूल को निगल जाएगी। अतः सम्पूर्ण संसार को इसकी स्पर्द्धा का त्याग कर देना चाहिए तथा सम्पूर्ण भूमि को एक नीड के रूप में देखना चाहिए ॥५७॥

उन्होंने सभी को इस रूप में सम्बोधित किया। वे लोगों के साथ मैत्रीभाव बढ़ाती रहीं तथा पृथ्वी पर श्रीसम्पन्न अवन्ध्य मानवता को प्रतिष्ठित करने की कामना करती रहीं ॥५८॥

57. The race for armament in the world will slowly destroy the whole world and the mankind. Let the world leave the path of confrontation and let us all make this earth as one nest for all mankind.

58. She advised all in this manner. She strengthened friendly ties with people. She wanted mankind to develop and prosper and be well-established in the world.

---

१. धोरणिः=पंक्तिः ॥५७॥
२. द्राघयति=विस्तारयति ॥५८॥

हृदि क्षमा चक्षुषि दूरदृष्टिः
करद्वये कार्यपर।क्रमश्रीः ।
अङ्घ्र्योर्गतिः कार्यविधौ दृढत्व-
मास्ते प्रसिद्धं भुवनेषु तस्याः ॥५६॥

सा भारते विंशतिसूत्रमाला-
मयच्छदानन्दकरीं जनेभ्यः ।
किमार्यभट्टादिकमद्य तस्याः
पठत्युदारां विरुदावलीं नो ॥६०॥

उनके हृदय की क्षमा, आँखों की दूर-दृष्टि, दोनों हाथों की क्रिया एवं पराक्रम की शोभा, दोनों चरणों की गति तथा क्रियाविधि में दृढ़ता संसार में प्रसिद्ध है ॥५६॥

उन्होंने भारतवर्ष में 'लोगों को बीससूत्री कार्यक्रम की आनन्द-प्रदायिनी माला प्रदान की । क्या संसार में आज भी आर्यभट्ट आदि उनकी उदार विरुदावली नहीं पढ़ रहे हैं ॥६०॥

59. Forbearance, far-sightedness and ability to implement her plans by herself, her stride on feet and the firmness of operations are all famous in the world.

60. She gave the 20-Point Programme for the happiness of the people of Bharat. Do not her achievements like Aryabhatta (the satellite) sing her praise even now ?

ध्रुवेऽद्भुते दक्षिणदिग्विभागे
तथान्तरीक्षे नितरामुदारे ।
गायन्ति वैज्ञानिकमण्डलानि
यशांसि तस्याः शशिपाण्डुराणि ॥६१॥

बाल्ये जनन्या[1] विरहेण पत्युः[2]
पितुश्च दूना नवयौवने या ।
तां वार्धके पुत्र[3]वियोगयोगात्
सहस्रधा संत्रुटितां स्मरामि ॥६२॥

अद्भुत दक्षिणी ध्रुव में तथा विशाल अन्तरिक्ष में वैज्ञानिकों के मण्डल उनकी शशि-शुभ्र कीर्ति का गान कर रहे हैं ॥६१॥

जो बचपन में अपनी माता के वियोग में, युवावस्था में पहले अपने पति और बाद में पिता के विरह में तथा वृद्धावस्था में पुत्र (श्री संजय गाँधी) के वियोग में सहस्रधा टूट गईं थीं, वे मुझे याद आ रही हैं ॥६२॥

61. In the South Pole and in the vest axpanse of the sky, the grateful groups of scientists are still singing her moonlike praise.

62. I think of her who suffered a thousand pangs by the loss of her mother in childhood and the loss of her husband and father in the prime of her youth and the loss of her son in old age.

---

१. जनन्या= कमलया । २. पत्युः=फ़ीरोज़गान्धिनः । ३. पुत्रः= सञ्जयगान्धी ॥६२॥

या पुत्रशोकाशनिभिन्नदेहा-
त्रुटद् हृदि प्रारुददक्षिकूले ।
परन्तु बद्ध्वा धृतिमास्थितां तां
स्मरामि लोकस्य हितं दधानाम् ॥६३॥

धर्मान्धतां क्षुद्रतरान् विचारान्
दरिद्रतां जातिगतांश्च दोषान् ।
अभिद्रवन्ती[1]मभयामदीनां
स्मरामि तां मातरमात्मशक्तिम् ॥६४॥

जिनका शरीर पुत्र शोक रूपी वज्र से भिन्न हो गया था, जिनका हृदय टूट गया था और जो एक बार रो पड़ी थीं, किन्तु बाद में धैर्य धारण कर उठ खड़ी हुईं थी तथा लोकहित कर रहीं थीं उनकी मुझे याद आ रही है ॥६३॥

धर्मान्धता. क्षुद्र विचार, दरिद्रता और जातिवाद के दोपों से संघर्ष करती हुईं निर्भय, अदीन, आत्मा की शक्ति उन माता इन्दिरा को मैं याद कर रहा हूँ ॥६४॥

63. I think of how, in spite of the fact that she was tormented by the bereavement of her son and was internally affected and was silently weeping, she was completely composed and was still engaged in her service to the nation.

64. I think of my mother's inner strength, loftiness and fearlessness, fight against blind commualism, narrowmindedness, poverty and social evils.

---

१. अभिद्रवन्तीम्=आक्रमणं कुर्वाणाम् ॥६४॥

मन्त्रोज्ज्वलां काव्यरसप्रसन्नां
स्वास्थ्यप्रदामादृतलोकतन्त्राम् ।
स्मरामि तस्या वचनावलीनां
लीनामृतामर्थविभूतिमाद्याम् ॥६५॥

अरातिचक्रैः पतितं सुदूरे
तं सिक्किमाख्यं परिपोष्य देशम् ।
निरीक्षतां विस्मयरक्तपुंसां
या भारते नीतिगुणैरबध्नात् ॥६६॥

मैं उनकी वचनावलियों की मन्त्रों के समान उज्ज्वल, काव्य-रस के समान प्रसन्न, स्वास्थ्यवर्धक, लोकतन्त्र के प्रति आदृत, अमृत जैसी सर्वोत्कृष्ट विभूति का स्मरण कर रहा हूँ ॥६५॥

उन्होंने शत्रु-चक्र से दूर जा गिरे उस सिक्किम नामक देश को पुष्ट करके विस्मयानुरक्त लोगों के देखते देखते अपने नीति-गुणों से भारतवर्ष में मिला दिया था ॥६६॥

65. I remember the significance and sweetness of her healthy and democratic advice clear like the essence of good poetry.

66. She helped Sikkim which was torn due to internal strifes and bound it to India with her qualities (ties) of political sagacity while the world was watching with wonder.

सहेत सा देशविखण्डनस्य
कथं कथोद्घातमपि प्रवृत्तम् ।
अतोऽभिनत् पञ्चनदेषु तूर्णं
देशद्रुहां जालमरालकेशी ॥६७॥

यदि स्वदेशं खलु सेवमाना
हता तदा स्यां विषयः स्मयस्य ।
जाने मदीयं प्रतिबिन्दु रक्तं
देशोन्नतेर्यास्यति कारणत्वम् ॥६८॥

वे देश-विखण्डना की बात की उठान को भी कैसे सह सकतीं थीं। अतः कुटिल केशपाश वाली उन्होंने पंजाब में फैले शत्रुओं के जाल को तुरन्त ही काट डाला ॥६७॥

यदि मैं अपने देश की सेवा करती हुई मारी भी गई तो मुझे अभिमान का अनुभव होगा। मैं जानती हूँ कि मेरे रक्त की प्रत्येक बूँद देशोन्नति का करण बनेगी ॥६८॥

67. How could she bear even the talk of secession and separatism of any region of the country. So, she (curly haired) was quick in destroying the anti national elements in Punjab.

68. "If I am killed by serving my country, I shall be proud. I know every drop of my blood will be the cause of upliftment of my country".

इत्युत्कलेषु प्रथितां तदीयां
वाङ्माधुरीं कर्णपुटैः पिबन्तः ।
माद्यन्त आनन्दततिं प्रपन्ना
लोका अगाहन्त सुधासमुद्रे ॥६९॥

परन्तु लोकान् सुखिनोऽभिवीक्ष्य
मनांसि नासन् सुखभाञ्जि तेषाम्[1] ।
ततोऽनुदन्नन्तकमादितेया
मन्ये समाहर्तुमिमां स्वलोके ॥७०॥

इस प्रकार उड़ीसा में प्रसिद्ध उनकी वाङ्माधुरी को कर्ण-पुट से पीते लोग प्रसन्न हो कर आनन्द परम्परा को प्राप्त कर रहे थे और अमृत के समुद्र में गोते लगा रहे थे ॥६९॥

लगता है लोगों को सुखी देख कर देवताओं के मन सुखी नहीं थे, इस लिए उन्होंने (देवताओं ने) यमराज को इन्हें अपने लोक में लिवा लाने के लिए प्रेरित किया ॥७०॥

69. Hearing these famous and sweet words of hers in Orissa, through their ears, the people were ecstatic and entered as it were the ocean of Manna.

70. Seeing the world happy (with her) the minds of gods were evidently not happy. Perhaps because of this they prompted the god of death to take her away from this world.

---

१. तेषाम्=आदितेयानाम् ॥७०॥

आसं बही राष्ट्रपतिर्विदेशं
गतश्च रक्षा-गृह-मन्त्रिणौ तौ ।
आस्तां न दिल्यामथ केऽपि मुख्या
यात्राप्रसङ्गे क्वचन प्रयाताः ॥७१॥

लब्धक्षणोऽथो यम आत्मकार्य-
प्रपञ्चमाधातुमियेष बुद्धौ ।
प्रवेश्य पात्रं मृति-रूपकेऽसौ
मन्ये प्रयोगातिशयं चकार ॥७२॥

मैं बाहर गया हुआ था, राष्ट्रपति जी देश में नहीं थे, रक्षामन्त्री और गृहमन्त्री दिल्ली में नहीं थे और जो अन्य महत्त्वपूर्ण व्यक्ति थे वे भी यात्रा के प्रसंग से कहीं बाहर गए हुए थे ॥७१॥

अवसर प्राप्त करके यमराज ने मन में अपना कार्य करने का विचार किया । मृत्यु रूपी नाटक में पात्र का प्रवेश करा कर मानों उसने प्रयोगातिशय ही कर दिया ।।७२॥

71. I was out of station. The President of India had gone abroad and the Home Minister and Defence Minister were not in Delhi and most of the people had gone out on tour.

72. The god of death got an opportunity and wanted to achieve this purpose. He entered the stage in the drama of death in the guise of the concerned pesrons (killers).

---

१. प्रयोगातिशयः । तम् । प्रयोगातिशयस्तु प्रस्तावनाभेदेष्वन्यतमः । तल्लक्षणं यथा साहित्यदर्पणे—"यदि प्रयोग एकस्मिन् प्रयोगोऽन्यः प्रयुज्यते । तेन पात्रप्रवेशश्चेत् प्रयोगातिशयस्तदा ।।" इति ॥७२॥

कँश्चित् किलाप्तैः सह याति यावत्
स्वैरं स्वकार्यालयमात्मवासात् ।
निपत्य मार्गे गुलिकाभिराराद्
रक्षानराभ्यां[1] ह ह हा हताऽसौ ।।७३।।

न केवलं प्राणिवधोऽयमासी-
दासीद्वधोऽयं खलु सभ्यतायाः ।
अभूदथैवं किल भारते स्वे
विश्वासघातस्य नवावतारः ।।७४।।

जैसे ही वे कुछ विश्वस्त लोगों के साथ आनन्द-पूर्वक अपने निवास स्थान से कार्यालय की ओर जा रही थीं खेद है उसी समय उनके समीपस्थ दो रक्षापुरुषों ने मार्ग में आकर उन्हें गोलियों से मार डाला ।।७३।।

यह केवल प्राणी-वध ही नहीं था प्रत्युत यह सभ्यता का ही वध था । इसके साथ अपने भारतवर्ष में विश्वासघात का एक नया अवतार पैदा हो गया ।।७४।।

73. When she was going along with some of her followers to her office from her house, she was killed on the way by two of her security men through bullets.

74. Not only was it a murder of a living being, but it was murder of an entire culture. Thus, in Bharat, a new chapter of breach of trust, was opened,

१. रक्षानराभ्याम् = बेअन्तसिंह—सतवन्तसिंहाख्याभ्याम् ।।७३।।

विश्वासघातं प्रहृतां तदीय-
रक्षानराभ्यामिति मेऽस्ति शोकः ।
पूजाप्रदीपः प्रदहेद् गृहं चे-
च्छुचे प्रकल्पेत नृणामवश्यम् ॥७५॥

दत्त्वा भटाभ्यामथवा[1] कलङ्क-
मवन्ध्ययत्नास् त्रिदशा अभूवन् ।
स्वर्लोकशोभामभिवर्धितुं तै-
श्छातं धरायाः कमनीयरत्नम् ॥७६॥

मुझे इस बात का शोक है कि उनके रक्षापुरुषों ने उन्हें विश्वास-घात करके मारा । यदि पूजा का दीपक घर को जला डाले तो उससे लोगों को अवश्य ही शोक होता है ॥७५॥

अथवा दोनों रक्षा-पुरुषों पर कलंक लगा कर देवता गण अपने यत्न में सफल हो गए । उन्होंने स्वर्ग की शोभा बढ़ाने के लिए पृथ्वी का एक बहुत सुन्दर रत्न टुकड़े टुकड़े कर दिया ॥७६॥

75. I feel sorry that she was killed by her own security men through breach of trust. If the light kept for illuminating the place of worship burns the house itself down it would no doubt cause great sadness to the people.

76. Or perhaps the gods succeeded in their endeavour after giving a bad name to the security men. They have taken away a beautiful jewel from the world, perhaps, to increase the splendour of the heavens.

---

१. भटाभ्याम्=पूर्वोक्ताभ्यामेव ॥७६॥

अधोगिलामन्नमभीप्सितं या
विश्वं सदा शान्तिमयाचताऽऽर्द्रा ।
अरीनुदग्रानरुणद् रणाङ्गे
जनानपृच्छच्च शुभं शुभंयुः ॥७७॥

अवाचिनोन्मानवधर्ममाप्तान्
जनानुदारं हितमब्रवीद्या ।
स्वीयानशाद्देशपरीष्टिमाद्यां
विपक्षराष्ट्राण्यजयत् प्रसादान् ॥७८॥

जिसने पृथ्वी से यथेष्ट अन्न दुहा था, दयार्द्र जो संसार से सदा शन्ति की याचना करती थी, जो बड़े बड़े शत्रुओं को रणभूमि में घेर लेती थी, जो शुभेच्छु सदा लोगों से मंगल-प्रश्न करती रहती थी ॥७७॥

जो आप्त-जनों से मानवधर्म का चयन करती थी, जो लोगों को हित की उदार बात बताती रहती थी, जो अपने लोगों को देशानुसन्धान का अनुशासन करती थी, जिसने शत्रु राष्ट्रों की प्रसन्नता को जीत लिया था ॥७८॥

77. She caused land to produce more food. She asked the world to keep peace. She separated those fighting each other even in battle field. She always asked people about their welfare as she was kind and concerned for their welfare.

78. She preached human qualities to her friends. She spoke about good to mankind. She asked her people to move round in the country. She conquered even the hostile countries through her pleasing manners

देशप्रतिष्ठामनयत् प्रकाशं
विकासवीथीमहरत् पुराणि ।
ग्रामानकर्षन्नवराजमार्गान्
नदीरमथ्नादमृतप्रकाशम् ॥७९॥

वन्द्यामहिंसामवहद्धरित्री-
मदण्डयद्देशरिपूनसून् या ।
कदाप्यमुष्णाद् द्युतिमिन्दुमच्छां
क्रियाफलं याऽपचदिद्धपाकम् ॥८०॥

जिसने देश की प्रतिष्ठा को प्रकाशित किया था, जो नगरों को विकास-मार्ग पर ले आई थी, जिसने गावों को राजमार्गों से मिला दिया था, जिसने नदियों से अमर-प्रकाश मथ लिया था ॥७९॥

जो पृथ्वी पर वन्दनीय अहिंसा को ला रही थी, जिसने देश के शत्रुओं को प्राण-दण्ड दिया था, जिसने चन्द्रमा की स्वच्छ द्युति को चुरा लिया था तथा जिसने क्रियाओं के परिपक्व परिणाम को प्राप्त किया था ॥८०॥

79. She led the country to stability. She developed the towns. She got roads laid to the villages. She harnessed the rivers for providing energy.

80. She preached the doctrine of non-violence in the world though she did not hesitate to punish anti-national elements. By her fame, she stole away the clear glow of moon and achieved full results of her endeavours.

सा व्यश्वसीद् यत्र ततो विघात-
मासाद्य याता त्रिदिवं विरागात् ।
प्रायस्तया लोकमिमं त्यजन्त्या
कृता वयं सम्प्रति दण्डपात्रम् ॥८१॥

हा भारतोद्यानमनोज्ञवल्ली
प्लुष्टा कटाक्षैः कुटिलैर्यमस्य ।
गता दिवं सम्प्रति चञ्चरीकाः
क्व यान्तु तत्सौरभमात्रजीवाः ॥८२॥

वह जिस पर विश्वास करती थी उससे विघात (अर्थात्-विश्वासघात) प्राप्त करके वैराग्य-वश स्वर्ग लोक में चली गई। इस लोक को त्यागते हुए मानों उसने अब हम लोगों को दण्ड का पात्र बना दिया है ॥८१॥

दुःख है कि भारतोद्यान की वह मनोज्ञ लता यम के कुटिल कटाक्षों द्वारा जला दी गई और स्वर्ग लोक में चली गई। उसकी गन्ध को अपना प्राण मानने वाले भ्रमर-गण अब कहाँ जाएँ ॥८२॥

81. She was hit by the people in whom she trusted and she went to heaven leaving behind all her attachments perhaps we have been made the object of punishment by her leaving us like this.

82. Alas ! a beautiful creeper of the garden of Bharat has left us, being scorched by the cruel eyes of the Lord of Death. Where would the bees, which once lived only by its fragrance, go now ?

इत्यादिकं व्याहरतां जनानां
बाष्पाम्बुभिर्निःश्वसितैः प्रलापैः ।
निमज्जयन् लोकमशेषमङ्ग
सहस्रधारं सरति स्म शोकः ॥८३॥

निशम्य चैनां निहतां समस्तं
जातं जगत् स्तब्धमथावसन्नम् ।
सञ्चारतन्त्रैर्विविधं पृथिव्यां
जनोऽशृणोद् वृत्तमदः स्वकर्णैः ॥८४॥

इस प्रकार विलाप करते लोगों के आँसुओं, निःश्वासों और प्रलापों से सम्पूर्ण लोक को डुबाता हुआ शोक हजार धाराओं में बह निकला था ॥८३॥

इन्हें मारा हुआ सुनकर सम्पूर्ण ससार स्तब्ध और अवसन्न रह गया। लोगों ने पृथ्वी पर अपने कानों से इस वृत्त को विविध संचार-माध्यमों से सुना था ॥८४॥

83. With wailing people talking like this, their tears and sorrow flowed in a thousand streams and drowned the whole world.

84. The whole world was stunned and depressed on hearing that she was killed. People of the world heard all the various stories through the communication net work.

बाला युवानः स्थविरा गृहस्थाः
संन्यासिनो रागिजनास्तथाऽन्ये ।
अवाकिरन्नश्रुचयं पृथिव्यां
तत्पार्थिवे पुष्पभरं च देहे ॥८५॥

मनोव्यथाभिः परितः प्रदीप्ता
अल्पेतराभिः करुणाभिराढ्याः ।
कण्ठाज्जनानां सहसाविरास-
न्नालोकशब्दा नयनाज्जलौघाः ॥८६॥

बच्चे, युवक बूढ़े, गृहस्थी, संन्यासी, रागी जन तथा अन्य सभी लोगों ने पृथ्वी पर आँसुओं की और उनके पार्थिव शरीर पर पुष्पों वर्षा की थी ॥८५॥

लोगों के कण्ठों से सहसा मनोव्यथाओं से तपी और सघन करुणाओं से भरी जयकार और नेत्रों से जलधार निकल पड़ी थी ॥८६॥

85. Children, youth, old people, house-holders and others who loved her shed tears in the world and also placed flowers on her body.

86. Coming out because of inner feelings, and full of the feelings of misery, slogans were raised in praise of her from the throats of the people, while tears flowed from their eyes.

यावद् रविस्तिष्ठति यावदिन्दु-
र्यावच्च तारा धरणिश्च सिन्धुः ।
तावद् यशः स्थास्यति ते धरायां
तुषारहारावलिशुभ्रमम्ब ॥८७॥

नेयं धरा नापि वपुर्न जीवो
न वा स्वकीयो न च पारिषद्यः ।
हा रोचतेऽस्मभ्यमिति ब्रुवाणाः
प्राणव्ययं केऽपि जना अकुर्वन् ॥८८॥

"जब तक सूरज और चांद रहेगा, जब तक तारे, पृथ्वी और समुद्र रहेंगे, तब तक माँ ! पृथ्वी पर तुम्हारा तुषार और हार जैसा शुभ्र यश बना रहेगा" ॥८७॥

कुछ लोगों ने तो यह कह कर अपने प्राण छोड़ दिए थे कि अब हमें न तो यह पृथ्वी, न शरीर, न प्राण, न स्वकीय जन और न ही पारिषद्य अच्छे लगते हैं ॥८८॥

87. "Oh mother, your fame which is so spotless as a snow white garland, will stay in the world so long as sun, moon and stars glow and the earth and ocean stand."

88. "Neither this world, nor our body, nor our life, nor our people, nor even our followers hold any interest for us." So saying, many people sacrificed their lives.

केचिन्निमग्नाः सलिले तथाऽन्ये
निपत्य वह्नौ सुखिनो बभूवुः ।
केचित्पुनः पाशविधिं विधाय
प्रच्छन्नभावं परलोकमापुः ॥८९॥

मन्यामहे तान् पुनरेव धन्यान्
येषां मनो दुःखर्तिं न सेहे ।
इति स्तुवन्ति स्म जनाः पुनस्तान्
परासवो हृद्गतिरोधतो ये ॥९०॥

कुछ लोग पानी में डूब कर मर गए, कुछ लोग आग में कूद कर सुखी हो गए, कुछ लोग चुप चाप फाँसी लगा कर परलोक सिधार गए ॥८९॥

जो लोग हृदय-गति रुक जाने से मृत्यु को प्राप्त हो गए, लोग उनकी इन शब्दो में स्तुति करने लगे— हम तो उन्हें ही धन्य समझते हैं जिनका मन दुःख को सहन नहीं कर सका ॥९०॥

89. Some people drowned in water, some fell into fire and some hanged themselves and left this world for the other world.

90. We consider those as fortunate people who could not bear the sorrow. People praised those who lost their lives by a sudden heart attack (on hearing about Mrs, Indira Gandhi's death).

रुदन्ति नद्यः प्रतपन्ति वृक्षा
जिह्रेति भूर्भूमिधरा द्रवन्ति ।
आशाः कृशाः शोकलवैरमेयै-
रुन्निद्रतामेति महासमुद्रः ॥९१॥

मृत्युर्ध्रुवं द्वा[1]रमरत्वधाम्नः
कलेवरं ध्वंसि समामनन्ति ।
याते पुनर्देहिनि पञ्चभूता-
न्याप्नोति जीवस्य शरीरमेतत् ॥९२॥

नदियाँ रो रही हैं, वृक्ष सन्तप्त हो रहे हैं, पृथ्वी को लज्जा आ रही है, पर्वत पिघल रहे हैं, आशाएँ (दिशाएँ) क्षीण हो रही हैं तथा अपरिमित शोक-प्रखण्डों से महासमुद्र उन्निद्र हो उठे हैं ॥९१॥

वास्तव में मृत्यु तो अमरता के धाम का द्वार है । विद्वान् लोग शरीर को विनाशशील मानते हैं । आत्मा के चले,जाने पर जीव का यह शरीर पंच महाभूतों में मिल जाता है ॥९२॥

91. Rivers cried, trees withered, earth was as hamed, mountains melted, hopes were lost and with the vast drops of sorrow the ocean became restless.

92. Death is the threshhold of immortality. The body is mortal as they say. When the soul leaves the body, the body merges in the five elements.

---

१. द्वाः=द्वारम् । 'स्त्री द्वार्द्वारं प्रतीहार' इत्यमरः ॥९२॥

व्याजाः पुनः केऽपि भवन्ति मृत्यो-
स्तेषामियत्ताप्यवधार्यते नो ।
द्वेष्याः प्रियास्तेऽपि च ये तटस्था
जानीमहे नो क्व पुनः प्रयान्ति ।।९३।।

आजीवनं साहसमव्ययं यं
दैन्यात्ययं चाप्यकरोत् स्वचित्ते ।
परीक्षितं संस्कृतमाश्रितं त-
मधत्त धृत्या निधनेऽपि माता ।।९४।।

मृत्यु के कुछ बहाने होते हैं जिनकी इयत्ता का निर्धारण असंभव है। द्वेष्य, प्रिय और तटस्थ—सभी पता नहीं कहाँ चले जाते हैं ।।९३।।

मेरी माता ने जिस अपार साहस और अदीनता को अपने मन में बसाया था उसे परीक्षित और संस्कृत करके मृत्यु के समय भी धारण किये रखा था ।।९४।।

93. Death requires some cause and it is not possible to specify the causes. One does not know where friends, enemies and neutrals all go, after death.

94. My mother bore the same feelings of loftiness and eternal adventure which she had throughout her life even at the time of her death.

आकल्पमुत्साहततिः सुबद्धो
मन्त्रः प्रभावातिशयश्च नित्यम् ।
स्थास्यन्ति कर्माण्यमराणि तस्या
नामाजरं स्थास्नु यशश्च भूमौ ॥९५॥

नित्यं हि साऽस्निह्यददभ्रसानौ
हिमालयेऽनल्पविभूतिरम्ये ।
अमन्यत स्वां तुहिनाचलस्य
पुत्रीं निसर्गाद्भुतबोधपूताम् ॥९६॥

उनका उत्साह, सुबद्ध मन्त्र, अतिशय प्रभाव, अमर कार्य, अजर नाम, चिर स्थायी यश—ये सभी प्रलय पर्यन्त भूमि पर बने रहेंगे ।९५।

वे उन्नत शिखरों वाले और अनल्प वैभव से रमणीय हिमालय से नित्य स्नेह करती थीं तथा स्वयं को तुहिनाचल की स्वाभाविक बोध से पवित्र पुत्री मानती थीं ॥९६॥

95. Her enthusiasm, policies, greatness, and immortal deed would stay forever. Her name will not age and her fame would stay forever.

96. She always had a great attachment to the great and glorious Himalayas. She thought she was the daughter of the mountain with a pure understanding of Nature.

यदा यदाऽऽत्मीयजनैर्नु पृष्टा
का ते मनोज्ञास्ति निवासभूमिः ।
ईहे हिमानीमहिते हिमाद्रौ
वासं तयाऽगादि मनोभिलाषः ॥९७॥

लोकान्तरं गच्छति तात हंसे
किरेर्ममास्थीनि हिमालये त्वम् ।
अन्त्येष्टिसंस्कारविधिप्रसङ्गे
गान्धीन्दिरा मां बहुशो न्यगादीत् ॥९८॥

जब जब आत्मीय जन उनसे पूछते कि आपकी मनोभिलषित निवास-भूमि कौन सी है, तब तब वे अपना मनोभिलाष व्यक्त करतीं कि मैं हिमानी से महान् हिमालय पर निवास करना चाहती हूँ ॥९७॥

कभी मृत्यु के बाद का प्रसंग चला तो इन्दिराजी ने मुझसे आग्रह-पूर्वक कहा था, "बेटे ! मेरे प्राणों के लोकान्तर में चले जाने पर तुम मेरे अस्थि-अवशेषों को हिमालय पर बिखरा देना" ॥९८॥

97. Whenever she was asked by her people as to which place she liked, she always said that her desire was to live in the snow clad Himalayas.

98. Discussing about her last rites (death), Mrs. Indira Gandhi told me several times that when she left this world for other world. I should scatter her ashes in the hallowed Himalayas.

"नतोन्नता भीतिकरा निसर्गाद्
भूध्रा इमे दूरत एव रम्याः ।
इति ब्रुवाणा भुवि सन्ति केचित्
परं मनो मे रमते नगेषु ॥९९॥

न विद्यते पर्वतशृङ्खलानां
परम्परा नाम हिमालयोऽसौ ।
अयं मनोज्ञा प्रतिमा विभाति
महोज्ज्वलादर्शपरम्पराणाम् ॥१००॥

"पृथ्वी पर कुछ लोग ऐसा भी कहते पाए गए हैं कि स्वभाव से ही ऊँचे-नीचे और भयप्रद ये पर्वत दूर से ही रमणीय लगते हैं, किन्तु मेरा मन पर्वतों पर बहुत ही लगता है ॥९९॥

यह हिमालय केवल पर्वत-शृङ्खलाओं की परम्परा ही नहीं है प्रत्युत यह तो अत्यन्त उजले आदर्शों की परम्परा की मनोज्ञ प्रतिमा प्रतीत होती है ॥१००॥

99. Many people feel that these undulating and fierce mountains are lovely only from a distance but my mind always wanders in these mountains.

100. The Himalayas are not merely rows of mountain ranges. It is a beautiful immage of our glorious and lofty ideals.

दिव्याच्छटा कापि महीधराणां
सत्येऽध्वनि प्रेरयतीव लोकान् ।
उत्कण्ठिशृङ्गेषु च लोक्यमाना
भूतिर्विधत्ते खलु तत्त्वबोधम् ॥१०१॥

निर्माणविध्वंससमस्तशक्ति-
समन्वितानां मनुसन्ततीनाम् ।
ब्रह्माण्डवर्चस्तुलनाप्रसङ्गे
स्थितिः कियन्तं लघिमानमेति ॥१०२॥

पर्वतों की दिव्य छटा लोगों को सत्य मार्ग पर चलने के लिए प्रेरित करती है। उत्कण्ठा भरे शिखरों पर दिखाई देती विभूति तत्त्व-बोध करा देती है ॥१०१॥

निर्माण तथा विध्वंस की समस्त शक्ति से युक्त मनुष्यों की स्थिति ब्रह्माण्ड के वर्चस्व की तुलना में कितनी हलकी है ॥१०२॥

101. The divine glow of the hills prompts the people to take to the path of truth. The splendour of its lofty peaks imparts as it were the kn wledge of truth.

102. The talk of Man who is capable of creation and destruction becomes a small matter when one considers the glow of the universe and compares the same, with Man.

कायेऽत्र विध्वंसिनि संस्थितोऽसा-
वात्माऽमरोऽसम्भवमानिसर्गात् ।
करोत्यये सम्भविनं मनुष्या
इतीव सङ्केतति नो नगेन्द्रः" ॥१०३॥

एवं विधाभिः स्तुतिभिर्नगेन्द्रं
सदा ह्युपश्लोकयति[1] स्म रक्ता ।
ततोऽग्रहीत् सम्पदमुत्तमानां
लीलानिधीनामिव मूलभूताम् ॥१०४॥

हे मनुष्यो ! यह नगेन्द्र हमें कुछ ऐसा संकेत देता है कि—इस विध्वंसशील शरीर में रहने वाला यह अमर आत्म तत्त्व असंभव को भी संभव बना देता है" ॥१०३॥

अनुराग में भर वे ऐसी-ऐसी प्रशंसाओं से हिमालय का गुणानुवाद किया करती थीं। ऐसा लगता है जैसे उन्होंने उत्तम व्यक्तियों की लीलाओं के खजाने की मूलभूत सम्पत्ति को उससे ही प्राप्त किया था ॥१०४॥

103. Perhaps this king of mountains conveys the message that the immortal soul which is inside the mortal body can make even the impossible possible.

104. Thus, she used to praise, the king of mountains (Himalaya) always with love. Only through it perhaps she acquired the wealth of wisdom and thoughts of great people.

---

१. उपश्लोकयति=श्लोकैरुपस्तौति । 'सत्यापपाशरूपवीणातूलश्लोकसेनालोमत्वचवर्मवर्णचूर्णचुरादिभ्यो णिच् (पा० अ० ३।१।२५)' इति णिच् ॥१०४॥

भवेदसौ वा गदितो वचोभि-
भंङ्गीभिराहो ध्वनितः कदाचित् ।
इच्छाविशेषः परिपालनीयः
पित्रोस्तनूजैरिति दर्शनं मे ॥१०५॥

अस्थीनि तस्या हिमदेवतायां
गङ्गोद्भवे चापि समर्पितानि ।
स्वातन्त्र्यदेव्या परिरक्षणाय
दम्भोलिवैदग्ध्यमियुः स्वदेशे ॥१०६॥

मेरा विचार है कि पुत्रों को अपने माता-पिता की शब्दतः कथित, संकेतित या ध्वनित इच्छा विशेष का पालन करना चाहिए ॥१०५॥

उनकी हिम के देवता—हिमालय में और गंगा के उत्स में समर्पित अस्थियाँ मेरे देश में स्वतन्त्रता-देवी की रक्षा के निमित्त वज्र की वैदग्धी को प्राप्त हों ॥१०६॥

105. Perhaps it told me in an unobtrusive way long ago that the desire of the parents should be fulfilled by the children

106. I have consigned her remains in the goddess of snow at the origin of the Ganga, so that we steel ourselves like the thunderbolt for the protection of the goddess of independence.

स्वातन्त्र्यदेव्या मधुरस्वरूप-
सौभाग्यसंवर्धनचूर्णकल्पम् ।
तस्याश्चिताभस्म भवेद् विभूत्यै
श्रीभारतस्यास्य समग्रतायै ॥१०७॥

अन्त्येष्टिकार्यैः सममेव तस्याः
समाप्यते सम्प्रति लोकयात्रा ।
अतः परं वैभवसिद्धिलक्ष्या
प्रवर्ततां भारतदेशयात्रा ॥१०८॥

स्वतन्त्रता की देवी के मधुर स्वरूप के सौभाग्य संवर्धन के लिए चूर्ण-सदृश उनकी चिता-भस्म भारतवर्ष की समग्रता और विभूति के लिए हो ॥१०७॥

अब उनकी अन्त्येष्टि के साथ ही उनकी लोकयात्रा समाप्त होती है। इसके अनन्तर वैभव की सिद्धि को लक्ष्य करके भारत देश की यात्रा प्रवृत्त होनी चाहिए ॥१०८॥

107. May the ashes of Indira Gandhi, which can be likened to talcum powder to improve the looks of the goddess of independence be the cause of the glorious unity of India.

108. Her journey in the world comes to an end with her last rites. Hereafter, the journey of Bharat will be towards the goal of achieving her glory.

पदैः पदानां मनसां मनोभि-
मैत्रीं समालम्ब्य चलन्तु लोकाः ।
दार्ढ्यं विचारेषु मनस्सु चित्ते
लभेत निष्ठां जयतु स्वदेशः ॥१०९॥

दीव्यन्तु कामाः द्रविणानि सन्तु
समाजवादो लभतां प्रतिष्ठाम् ।
पुष्यन्तु लोकाः समुदेतु विद्या
श्रीभारते क्रीडतु कर्मिणां श्रीः ॥११०॥

लोग पग से पग और मन से मन मिला कर तथा मित्रता के साथ चलें। लोगों के विचार, मन और चित्त में दृढ़ता आए और स्वदेश का समुत्कर्ष हो ॥१०९॥

भारत में लोगों की इच्छाएँ पूर्ण हों, धन हो, समाजवाद प्रतिष्ठित हो, लोग पुष्ट हों, विद्या का उदय हो और मजदूर वर्ग की श्रीवृद्धि हो ॥११०॥

109. Let the countries of the world follow step in step and mind with mind and thereby adopt an attitude of friendship with firmness, and consideration with steadfastness of mind.

110. Let her aspirations live, let wealth and prosperity come, let socialism be established, let people be happy, let education spread; let hard working people abound in Bharat.

हिंसा विनश्येत् सुचिराय सर्वे
स्वार्था अभद्राः प्रलयं प्रयान्तु ।
चारित्र्यसम्पत्तिरुदेतु नित्यं
माद्यन्तु सर्वेऽपि च सम्प्रदायाः ॥१११॥

सर्वे युवानः कृतिनो भवेयु-
र्गुणात्मिका स्यात् परिवृद्धिरत्र ।
आहारपुष्टिर्विहती रुजानां
श्रीभारते स्यात् परिवारशस्तम्[1] ॥११२॥

हिंसा का विनाश हो, सदा के लिए सभी क्षुद्र स्वार्थ समाप्त हो जाएँ, नित्य ही चारित्र्य-सम्पत्ति का अभ्युदय हो, तथा सभी सम्प्रदाय परस्पर प्रसन्न रहें ॥१११॥

सभी युवक कार्य करने वाले हों, देश में गुणात्मक वृद्धि हो, आहार का पोषण मिले, रोगों का विनाश हो तथा भारतवर्ष में परिवार-नियोजन हो ॥११२॥

111. May violence perish forever. May undesirable selfishness perish. May agriculture grow from strength to strength. May all Indians be happy always.

112. May the youth in India prosper. May development be meaningful. May there be plenty of food and end of sorrow. May planned family prosper in Bharat.

१. परिवारशस्तम्=परिवारनियोजनमित्यर्थः ॥११२॥

पुरस्कृतिर्दण्डविधिश्चं पुंसां
कार्यानुरोधं कुरुतां सदैव ।
क्रीडाश्च शिक्षाश्च लसन्तु नित्यं
श्रीभारते नन्दतु कर्मिणां श्रीः ॥११३॥

उत्पादने सर्वसमत्वभावे
ग्रामे पुरे स्त्रीषु नरेषु नित्यम् ।
उद्योगयोगे प्रविकासकार्ये
श्रीभारते भातु सदा समृद्धिः ॥११४॥

लोगों को पुरस्कार और दण्ड उनके कार्य के अनुसार मिलना चाहिए। खेल और शिक्षा फले फूले तथा कार्यशीलों की श्रीवृद्धि हो ॥११३॥

भारतवर्ष में उत्पादन, समता, गाँव, नगर, स्त्री, पुरुष, उद्योग तथा विकास-कार्य सभी क्षेत्रों में नित्य समृद्धि होती रहे ॥११४॥

113. May punishment and reward guide the performance of tasks. May education and sport spread. May hard work prosper in Bharat.

114. May there be prosperity in Bharat—in quality production, in villages, towns, women, men, industry and development work.

शिल्पं सदा शिल्पगणस्य दिव्यं
लेखा मनोज्ञा अथ लेखकानाम् ।
कलाकराणां ललिताः कलास्ताः
श्रीभारते सुन्दरतां विदध्युः ॥११५॥

सुरक्षिता हृष्यतु राजनीतिः
स्वस्थाः सदा संस्कृतयो लसन्तु ।
अबाधिता दर्शनपद्धतिः स्याद्
धर्मा उदाराश्च समे भवेयुः ॥११६॥

शिल्पकारों की दिव्य शिल्प-रचनाएँ, लेखकों के मनभावन लेख तथा कलाकारों की ललित कलाएँ भारतवर्ष में सुन्दरता बनाएँ रखें ॥११५॥

सुरक्षा प्राप्त करके राजनीति प्रसन्न हो, स्वस्थ होकर संस्कृतियाँ सजती सँवरती रहें. दर्शन-पद्धतियों में कोई रुकावट न आए और सभी धर्म उदार हो ॥११६॥

115. May the divine art of artists and pleasing writings of writers and the exquisite arts of craftsmen provide more and more beauty to Bharat.

116. May politics thrive with security. May cultures thrive with protection. May all religions be followed unhindered.

तस्या वधान्मूढमिवाद्य राष्ट्रं
जाने [1]समुत्पिञ्जमिवाति जातम् ।
तथापि शोके विदधातु धैर्यं
समोऽपि लोकः प्रणयो ममैषः ॥११७॥

जने जने सा प्रतिभा नवीना
प्रकाशतामैक्यविधानकर्त्री ।
याभिर्भवेच्छान्तिरिहानवद्या
भवन्तु दिव्या रचनाः पुनस्ताः ॥११८॥

मैं मानता हूं कि उनके (श्रीमती इन्दिरा गान्धी के) वध से आज राष्ट्र किंकर्तव्यविमूढ़-सा और घबराया हुआ सा लग रहा है, फिर भी सभी लोग शोक के समय धैर्य करें—मेरी यही प्रार्थना है ॥११७॥

प्रत्येक जन में एकता का बोध कराने वाली वे नवीन प्रतिभाएँ उत्पन्न हों जिनसे यहां प्रशंसनीय शान्ति हो तथा दिव्य रचनाएँ होती रहें ॥११८॥

117. By her assassination, the whole country has been stunned and has been shaken up. Nevertheless, in this sorrow, may the whole world steady itself. This is my desire.

118. May the idea dawn in each and every individul for bringing about unity of the country through lasting peace. May the great deeds come back to us again.

---

१. समुत्पिञ्जम्=समुत्पिञ्जलम् । उद्विग्नमिति यावत् ॥११७॥

व्याप्तास्त्यकस्मादिह राष्ट्रपद्म-
षण्डे घना सम्प्रति यातिकूहा[1] ।
झटित्यमुं कृन्ततु कोऽप्युदेष्यन्
विवेकमार्तण्डकरप्रकर्षः ॥११९॥

इत्थं विचारचतुरो निजराजधान्या
आराद् विमानमभिवीक्ष्य निगृह्य शोकम् ।
उत्कैर्जनैः कृतनमस्कृतिराप्तबोधो
याने भुवस्पृशि शनैर्निरगच्छदस्मात् ॥१२०॥

१९.११.१९८४ ई० शुभमस्तु सर्वेषाम्

यहाँ राष्ट्र रूपी पद्म-खण्ड पर इस समय जो निविड पीड़ा की धुन्ध व्याप्त है, उसे उदित होता हुआ विवेक रूपी सूर्य की किरणों का प्रकर्ष तुरन्त काट डाले ॥११९॥

इस प्रकार विचार करने में चतुर श्री राजीव गान्धी ने जब विमान को राजधानी (दिल्ली) के समीप आते देखा तो अपने शोक पर नियंत्रण किया तथा उत्कण्ठित लोगों से नमस्कार प्राप्त करते हुए बोध सम्पन्न वे, यान के पृथ्वी पर टिक जाने पर, धीरे से बाहर आ गए ॥१२०॥

119. A thick mist has now surrounded the lotus pond of the nation. May the brilliant ra\s of the rising sun of understanding and awakening cut it asunder quickly.

120. Thus, thinking the able thinker, that Mr. Rajiv Gandhi was, sprang back to senses when he saw that the plane had reached the capital and anxious people had come to welcome him and came out of the plane after it touched the ground and came to a halt.

---

१. कूहा = कुज्झटिका । 'कूहा, स्त्री, (कु कुत्सितम् ईषद्वा ऊह्यतेऽत्र । ऊह वितर्के + अधिकरणे घञर्थे कः । यद्वा कुहयति मोहयति लोकान् । कुह + कः, पृषोदरादित्वाद् दीर्घः ।) कुज्झटिका । इति शब्दरत्नावली । कुया इति भाषा ।' इति शब्दकल्पद्रुम । 'ईषत् ऊह्यतेऽत्र । ऊह वितर्के आधारे घञर्थे कः । कुज्झटिकायाम् । शब्दरत्ना०' । इति च वाचस्पत्यम् ॥११९॥